# अलङ्कार-परिचय

नवीन शैली पर लिखित

लेखक—

नरोत्तमदास स्वामी, एम० ए०, विशारद

तथा

राधाकृष्ण चतुर्वेदी।



आगरा

लक्ष्मीनारायण अग्रवाल

बुकसेलर ऐन्ड पब्लीशर।

मूल्य ॥)

# दो शब्द

हिन्दी साहित्य के अध्ययन के लिये अलंकारों का थोड़ा बहुत ज्ञान आवश्यक है। अलंकार शास्त्र में प्रवेश पाने की इच्छा रखने वाले विद्यार्थियों के लिये कोई उपयोगी पुस्तक नहीं थी। इस छोटी सी पुस्तक में अधिक महत्त्वपूर्ण बारह अलंकारों का विवेचन दिया गया है। पुस्तक नयी शैली पर लिखी गई है और इस कठिन विषय को सुगम बनाने की पूरी चेष्टा की गई है। अलंकारों के अधिकांश उदाहरण आधुनिक साहित्य से लेकर दिये गये हैं जिससे उनका भाव आरम्भिक विद्यार्थी अच्छी तरह से समझ सकें। अन्त में हिन्दी साहित्य-सम्मेलन की प्रथमा परीक्षा के पाठ्यक्रम में नियत अतिरिक्त अलंकारों का वर्णन भी दे दिया गया है जिससे उक्त परीक्षा के परीक्षार्थी भी लाभ उठा सकें।

# अलंकार–परिचय

## अलंकार

जैसे गहने मनुष्य के शरीर की शोभा बढाते हैं उसी प्रकार अलकार कविता की शोभा बढाते है। पर बिना गहनों के भी मनुष्य का शरीर सुन्दर हो सकता है उसी प्रकार बिना अल कारों के भी अच्छी कविता हो सकती है। अभिप्राय यह है कि अलकार कविता के लिये आवश्यक नहीं है और उनके बिनाभी अच्छी कविता बन सकती है पर अलकारों के होने से कविता की सुन्दरता और बढ जायगी।

जिन प्रकारों से कविता की शोभा बढती है वे अलंकार कहलाते हैं अथवा यों कह सकते हैं कि वर्णन के चमत्कार पूर्ण ढग को अलकार कहते हैं।

अलकार दो प्रकार के होते है—

(१) शब्दालंकार, जब शब्द में चमत्कार हो, और
(२) अर्थालंकार, जब अर्थ में चमत्कार हो।

## शब्दालंकार के उदाहरण

( १ ) भगवान्, भक्तों की भयकर[१] भूरि भीत भगाइयो।

इसमें भ अक्षर कई बार आया है जिससे यहा पर वृत्य नुप्रास अलंकार है।

---

१ बड़ी।

( २ ) [१] लसी कहीं थी सरसा सरोजिनी
कुमोदिनी मानस-मोदिनी कहीं ।

इसमें मोदिनी दो बार आने से यमक अलकार हुआ ।

( ३ ) हे उत्तरा के धन रहो तुम उत्तरा के पास ही ।

इसमें उत्तरा शब्द दो बार आने से लाटानुप्रास अलंकार हुआ ।

( ४ ) [२]पानी गये न ऊबरै मोती मानुस चून ।

इसमें पानी शब्द के कई माने होने से श्लेष अलकार हुआ ।

नोट —ऊपर के उदाहरणों में जिन शब्दों मे अलकार है उनको निकाल कर वैसा ही अर्थ रखने वाले दूसरे शब्द रखदें तो अलकार नहीं रह जायगा अर्थात् जो चमत्कार मालूम होता था वह नष्ट हो जायगा, जैसे—उदाहरण ( ४ ) में हम पानी की जगह जल रखदें तो श्लेष अलकार मिट जायगा क्योंकि जल के वे सब अर्थ नहीं होते जो पानी के होते हैं । इसी प्रकार उदाहरण ( २ ) में यदि हम मानसमोदिनी की जगह मानसनंदिनी या मानसह्लादिनी रख दें तो यमक अलंकार नहीं रह जायगा क्योंकि फिर मोदिनी शब्द दो बार नहीं आता, यद्यपि वाक्य के अर्थ में कोई फर्क नहीं पडता ।

इसी प्रकार पहले उदाहरण को यदि हम यों करदें—

जगदीश, भक्तों का सुदारुण डर अपार मिटाइयो ।
तो अर्थ वही रहने पर भी 'भ' का अनुप्रास नहीं रहेगा क्योंकि 'भ' कई बार नहीं आया ।

---

१ शोभित, २ कांति, इज्जत, जल ।

## अर्थालंकार के उदाहरण

(१) मुख मयंक सम मंजु मनोहर।

यहाँ मुख को चन्द्रमा के समान सुन्दर बताया गया है अतः उपमा अलंकार हुआ।

(२) हरि-मुख कमल विलोकिय सुन्दर।
हरि के मुख कमल को देखो।

यहाँ मुख को कमल बताया अतः रूपक अलंकार है।

नोट—अर्थालंकार में वाक्य के शब्दों को बदल कर उनकी जगह वैसे ही अर्थ के अन्य शब्द रख देने से अलंकार का चमत्कार नष्ट नहीं हो जाता किन्तु कायम रहता है।

ऊपर के उदाहरण (१) को बदल कर यदि हम यों करदें—

सुन्दर वदन सुधाकर जैसा।

तो भी उपमा अलंकार ज्यों का त्यों कायम रहेगा।

इसी प्रकार उदाहरण (२) को बदल कर यदि यों करदें—

प्रभु वदनाम्बुज मंजुल निरखिय।

तो भी मुख और कमल का रूपक कायम रहेगा।

विशेष—अर्थालंकार में वाक्य के शब्दों को बदल कर पर्याय-शब्द रख देने से अलंकार नष्ट नहीं होता।

शब्दालंकार में वाक्य के शब्दों को बदल कर पर्याय-शब्द रख देने से, अर्थ न बदलने पर भी, अलंकार नष्ट हो जायगा।

—ये दोनों का अन्तर है।

# शब्दालंकार

शब्दालकारों के मुख्य ४ भेद हैं—

( १ ) अनुप्रास—अक्षर या अक्षरों की आवृत्ति।

( २ ) लाटानुप्रास—शब्द या शब्दों की उसी अर्थ में आवृत्ति।

( ३ ) यमक—शब्द या शब्दों की भिन्न अर्थ में आवृत्ति

( ४ ) श्लेष—शब्द या शब्दों का एक से अधिक अर्थ होना

---

## १—अनुप्रास

अनुप्रास में एक या अनेक अक्षर दो या अधिक बार आते हैं

उदाहरण

( १ ) भगवान् भक्तों की भयकर भूरि भीति भगाइये।

इसमें भ अक्षर ६ बार आया है। यह एक अक्षर का अनुप्रास है।

( २ ) भगवान् भागें दुःख, सबको आइये अपनाइये।

इसमें भ और ग ये दो अक्षर दो बार आये हैं इ प्रकार अन्त में इ और ये दो अक्षर दो बार आये हैं इसमें दो अक्षरों का अनुप्रास है।

( ३ ) तुलसी मन रजन रजित-अजन नैन सुखजन [1]जातक

इसमें र, जि ये दो अक्षर दो बार तथा ज न ये दो अ तीन बार आये हैं।

---

१ बच्चा।

## भेद

नुप्रास के तीन भेद होते हैं—

(१) छेकानुप्रास—एक या अधिक अक्षरों का दो बार आना।

(२) वृत्यनुप्रास—एक या अधिक अक्षरों का तीन या अधिक बार आना।

(३) श्रुत्यनुप्रास—एक स्थान से उच्चारण होने वाले बहुत से अक्षरों का प्रयोग होना।

## छेकानुप्रास

(१) आरम्भ में एक अक्षर दो बार आवे।
(२) आरम्भ में कई अक्षर दो बार आवें।
(३) अन्त में एक अक्षर दो बार आवे।
(४) अन्त में कई अक्षर दो बार आवें।

## उदाहरण

### १ आरम्भ में एक अक्षर की एक आवृत्ति

) सेवा समय दैव वन दीन्हा
मोर मनोरथ फलित न कीन्हा।

सेवा और समय में स आरम में एक एक बार आया।
दैव और दीन्हा में द आरम में एक एक बार आया।
मोर और मनोरथ में म आरंम में एक एक बार आया।

) जो भव्य भारतवर्ष के कल्पान्त का कारण हुआ।

भव्य और भारत में भ का और
कल्पान्त और कारण में क का
नुप्रास आरम्भ में है।

२) पत्थर पिघले किन्तु तुम्हारा तब भी हृदय हिलेगा क्या?

इसमें प और ह आरम्भ में दो दो बार आये हैं

( ४ ) लिया पुजारी ने प्रसाद जब आगे को अजलि भरके।

इसमें प और अ आरम्भ में दो दो बार आये हैं

## २ आरंभ में कई अक्षर की एक आवृत्ति

( १ ) मेरे इस निश्चल निश्चय ने झट से हृदय किया हलका।

यहाँ आरम्भ में नि और श्च इन दो अक्षरों की आवृत्ति हुई है।

( २ ) पुनि पुनि विनय करहिं करतारा।

यहाँ आरम्भ में क और र ये दो अक्षर दो दो बार आये हैं।

## ३ अन्त में एक अक्षर की आवृत्ति

( १ ) रूखा सूखा खाइ कै ठंडा पानी पीव।

यहा पर खा यह अक्षर दो बार अन्त में आया है इसलिए यहाँ अन्त का छेकानुप्रास है।

( २ ) फिर दोनों के बीच खींच दी एक अपूर्व हास रेखा।

यहाँ बीच और खींच में च यह अक्षर दोनों शब्दों के अन्त में दो बार आया है।

( ३ ) भोगी [1]कुसुमायुध योगी सा बना [2]दृष्टिगत होता है।

यहाँ भोगी और योगी इन दो शब्दों के अन्त में गी अक्षर दो बार आया है।

## ४ अन्त में कई अक्षर की एक आवृत्ति

( १ ) हे वीर भारत, हो न आरत शोक को कुछ कम करो।

यहाँ अन्त में र और त ये दो अक्षर दो दो बार आये हैं।

---

१ काम, २ दिखाई देता है।

(२) [1] आयोजन मय भोजन है।

यहाँ अन्त में ज और न इन दो अक्षरों की आवृत्ति हुई है।

(३) रमणी की मूरत मनोज्ञ थी किन्तु न थी सूरत भोली।

यहाँ अन्त में र और त ये दो अक्षर दो दो बार आये हैं अत: यहा अन्त का छेकानुप्रास हुआ।

## वृत्यनुप्रास

एक या एक से अधिक अक्षरों का आरम्भ में या अन्त में कई बार आना। यह भी छेकानुप्रास की भांति कई प्रकार का होता है।

### १ आरम्भ में एक अक्षर का

(१) भव्य भावों में भयानक भावना भरना नहीं।

यहा भ अक्षर आरम्भ में कई बार आया है।

(२) किन्तु कलाधर[2] ने डाला है किरण जाल क्यों उसकी ओर।

यहाँ क अक्षर आरम्भ में कई बार आया है।

(३) निर्ममता [3]निरीह पुरुषों में निस्सन्देह निरखती हो।

यहाँ न अक्षर आरम्भ में कई बार आया है।

(४) निपट नीरव नन्द निकेत में।

यहाँ भी न अक्षर आरम्भ में कई बार आया है।

(५) भटक भावनाओं के भ्रम में भीतर ही था भूल रहा।

यहाँ भ अक्षर कई बार आया है।

### २ अन्त में एक अक्षर का

(१) कभी बजेगी अब क्या न बाँसुरी
सुधाभरी सुखकरी रसोदरी[4]।

---

१ तय्यारियाँ २ चन्द्रमा ३ निर्दोष ४ रस से भरी हुई।

यहाँ री यह अक्षर अन्त में कई बार आया है।

( २ ) मन काँचै नाचै वृथा साँचै राचै राम।

यहाँ चै यह अक्षर अन्त में कई बार आया है।

( ३ ) न्यारी तीन लोक से है प्यारी सुखकारी भारी
सारी मनोहारी छटा उसमें समाई है।

यहाँ री यह अक्षर अनेक बार आया है।

## ३ अन्त में अनेक अक्षरों का

( १ ) छोरटी है गोरटी या चोरटी अहीर की।

यहाँ र और ट ये दो अक्षर अन्त में कई बार आये हैं।

( २ ) सदन है तजती वह बालिका
उमागति ठगती अनुरागती।

इसमें ग और ती ये दो अक्षर अन्त में तीन बार आये हैं।

( ३ ) गाइगो तान जमाइगो नेह रिझाइगो प्रान चराइगो गैया।

यहाँ इ और ग इन दो अक्षरों की अन्त में कई बार आवृत्ति हुई है।

( ४ ) मै भरकी फरकी धरकी दरकी दिल एदिल-साह की सेना।

यहा र ओर क ये दो अक्षर अन्त में कई बार आये हैं।

नोट—आदि और अन्त के अनुप्रास की भाँति मध्यानुप्रास भी हो सकता है।

## श्रुत्यनुप्रास

जब एक स्थान से उच्चारण होने वाले बहुत से अक्षरों का प्रयोग किया जाय।

नोट—अक्षरों के उच्चारण के स्थान इस प्रकार हैं—

| अक्षर | स्थान |
|---|---|
| अ आ क ख ग घ ङ ह | कंठ |
| इ ई च छ ज झ ञ य श | तालु |
| ऋ ॠ ट ठ ड ढ ण र ष | मूर्द्धा |
| लृ त थ द ध न ल स | दन्त |
| उ ऊ प फ ब भ म | ओष्ठ |
| ए ऐ | कंठतालु |
| ओ औ | कंठ-ओष्ठ |
| व | दंत ओष्ठ |
| ङ ञ ण न म | नासिका भी |

### उदाहरण

(१) दिनान्त था थे दिन नाथ डूबते
सधेनु आते गृह ग्वाल बाल थे।

इसमें ये दन्त्य अक्षर आये हैं—

द न त थ थ द न न थ त
स ध न त ल ल थ।

( २ ) तुलसीदास सीदत निसिदिन देखत तुम्हारि निठुराई।
इसमें ये दन्त्य अक्षर आये हैं—
त ल स द स स द त न स द न द त त न ।

---

## २—लाटानुप्रास

जब शब्द कई बार आवे और प्रत्येक बार एक ही अर्थ हो परन्तु अन्वय प्रत्येक बार भिन्न शब्द के साथ हो (या यदि प्रत्येक बार एक ही शब्द के साथ अन्वय हो तो भिन्न प्रकार का हो)।

### उदाहरण

( १ ) हे उत्तरा के धन, रहो तुम उत्तरा के पास में।
यहाँ उत्तरा ये शब्द दो बार आया है। दोनों बार अर्थ वही है पर उसका अन्वय पहली बार धन के साथ और दूसरी बार पास के साथ होता है।

( २ ) पहनो कान्त तुम्हीं यह मेरी जयमाला सी वरमाला।
यहाँ माला शब्द दो बार आया है। दोनों बार अर्थ एक ही है पहली बार अन्वय जय के साथ और दूसरी बार वर के साथ होता है।

( ३ ) पूत सपूत तो क्यों धन सचै
पूत कपूत तो क्यों धन सचै।

यहाँ कई शब्द दो बार आये हैं यथा—
पूत, तो, क्यो, धन, सचै।
प्रथम बार सबका अन्वय सपूत के साथ है और दूसरी बार कपूत के साथ।

(४) सुनि सिय-सपन भरे जल लोचन
भये सोच-बस सोच विमोचन।

यहाँ सोच शब्द दो बार आया है।

(५) मरो परन्तु यों मरो कि याद जो करे सभी।

(६) वही मनुष्य है कि जो मनुष्य के लिये मरे।

---

नोट—यदि शब्द उसी अर्थ में एक से अधिक बार आवे और अन्वय भी प्रत्येक बार एक ही शब्द के साथ और एकसा ही हो तो उस अवस्था में वीप्सा या पुनरुक्ति प्रकाश अलंकार होता है। यथा—

(१) गुरुदेव जाता है समय रक्षा करो ! रक्षा करो !

(२) अँखियाँ सुख पाइहैं पाइहैं पाइहैं।

(३) पल पल जिसके म पथ को देखती थीं।

(४) गृह गृह अकुलातीं गोपकी पत्नियाँ हैं।

(५) हम डूब रहे दुख सागर में अब बाँह प्रभो धरिये धरिये।

---

३—यमक

जब शब्द कई बार आवे और अर्थ प्रत्येक बार भिन्न हो।

कभी कभी पूरे शब्द दुबारा न आकर उस शब्द का कुछ अंश दुबारा आता है उस अवस्था में भी यमक होता है।

(१) मूरति मधुर मनोहर देखी
भयउ विदेह विदेह विसेखी।

यहाँ विदेह शब्द दो बार आया है। पहली बार अर्थ है राजा जनक और दूसरी बार है देह रहित या देह की सुधि भूला हुआ।

( २ ) तीन बेर खाती ते वे तीन[1] बेर खाती हैं।
बेर=(१) बार (२) बेर नाम का फल।

( ३ ) कदंब के पुष्पकदंब की छटा
कदंब=(१) एक पेड़ का नाम (२) समूह।

( ४ ) बना अतीवाकुल[2] म्लान चित्त को
विदारता था तरु कोविदार का।

इसमें विदार शब्दांश दो बार आया है। यह पूरा शब्द नहीं है। पहला विदार 'विदारता' का और दूसरा विदार कोविदार का अंश है। यहाँ विदार शब्दांश अर्थ हीन है। शब्दांश के यमक में दोनों शब्दांश निरर्थक होते हैं। कभी कभी एक शब्दांश और एक शब्द का यमक भी होता है। यथा—

( ५ ) कुमोदिनी मानस-मोदिनी कहीं।

यहाँ मोदिनी का यमक है। पहला मोदिनी कुमोदिनी शब्द का अंश है एवं दूसरा स्वतंत्र शब्द है जिसका अर्थ है प्रसन्नता देने वाली। इस प्रकार यमक कई प्रकार का हो सकता है, यथा—

(१) सार्थक+सार्थक ( उदाहरण १, २, ३, )
(२) निरर्थक+निरर्थक ( उदाहरण ४ )
(३) सार्थक+निरर्थक या ( नीचे उदाहरण १ )
निरर्थक+सार्थक ( उदाहरण ५ )

## और उदाहरण

( १ ) इच्छा तुम न करो सहने की आप आपदाघातों को।
(आप=(१) स्वयं, (२) आपदाघात का अंश )

---

[1] तीन=तीन, [2] अतीव व्याकुल।

(२) नाच रहे हैं अब भी पत्ते मन से सुमन महकते हैं।
(३) वह नित कलपाता है मुझे कान्त होके
जिस बिन कलपाता है नहीं प्राण मेरा।
(कलपाना है = (१) व्याकुल करता है (२) चैन पाता है)
(४) तेरे प्रेम से हो चलदल चलदल होते
अचल उसीसे होते अटल अचल हैं।
(चलदल = (१) पीपल (२) हिलते हुये पत्तोंवाला
अचल = (१) जो चलायमान न हो (२) पहाड़)

## ४—श्लेष

जब एक से अधिक अर्थवाले शब्द या शब्दों का प्रयोग किया जाय।

(१) बलिहारी नृप कूप की गुण बिन बूँद न देहि।
(अर्थ—राजा और कूप गुण बिना कुछ भी नहीं देते)
यहां गुण के दो अर्थ हैं एक राजा के साथ लगता है और दूसरा कूप के साथ—

राजा के साथ गुण का अर्थ है—सद्‌गुण
और कूप के साथ गुण का अर्थ है—रस्सी।

(२) पानी गये न ऊबरै मोती मानुस चून।
(पानी नाश हो जाने से मोती मनुष्य और चून किसी काम के नहीं रहते)

यहां पानी के तीन अर्थ हैं—
मोती के साथ—आब या कान्ति
मनुष्य के साथ—इज्जत या प्रतिष्ठा
चूने के साथ—जल

पानी के एक से अधिक अर्थ होने के कारण यहां श्लेष अलंकार हुआ।

(३) जहाँ गाँठ तहाँ रस नहीं यह जानत सब कोइ।

ईख के साथ —गाँठ = ईख की पोर,
रस = मीठा जलीय अंश।

मनुष्य के साथ—गाँठ = कपट,मनोमालिन्य,
रस = प्रेम, आनन्द।

(४) नवजीवन दो घनश्याम हमें।

मेघ पक्ष में —जीवन = पानी
घनश्याम = काला मेघ।

कृष्ण पक्ष में—जीवन = जीया
घनश्याम = कृष्ण।

---

# अर्थालंकार

जब चमत्कार शब्द में न रह कर अर्थ रहे तब अर्थालंकार होता है। वाक्य के शब्दों को बदल कर वैसे अर्थवाले अन्य शब्द रख देने से अर्थालंकार का चमत्कार मिट नहीं जाता।

उदाहरण के लिये पीछे पृष्ठ ३ देखो

मुख्य मुख्य अर्थालंकार आगे दिये जाते हैं।

## १—उपमा

उपमा में किसी वस्तु को दूसरी वस्तु के समान बतलाया जाता है। दोनों वस्तुओं में कोई साधारण धर्म यानी ऐसा गुण होता है जो दोनों में पाया जाता है। उस साधारण धर्म के कारण दोनों की समानता बतलाई जाती है।

उपमा में ये चार बातें आवश्यक होती हैं—

(१) उपमेय—जो वर्णन का विषय है और जिसको हम किसी अन्य के समान बताते हैं अर्थात् जिसकी समानता किसी के साथ बतलाई जाती है।

(२) उपमान—कोई प्रसिद्ध वस्तु जिसके समान उपमेय को बताया जाय। जिससे उपमा दी जाय

(३) वाचक शब्द—जिस शब्द के द्वारा उपमेय और उपमान में समानता बताई जाय।

(४) साधारण धर्म—वह गुण या क्रिया जो उपमेय और उपमान दोनों में हो और जिसके कारण दोनों में समानता बताई जाय।

ये चारों कभी शब्दों द्वारा उल्लिखित होते हैं और कभी नहीं होते अर्थात् छिपे रहते हैं। तब उनका अध्याहार करना पड़ता है।

## उपमा के उदाहरण

(१) मुख कमल के समान सुन्दर है।

इस उदाहरण में—

(१) मुख उपमेय है।
(२) कमल उपमान है।
(३) समान वाचक शब्द है।
(४) सुन्दर साधारण धर्म है।

(२) मुख कमल सा खिल गया।

इस उदाहरण में—

(१) मुख उपमेय है।
(२) कमल उपमान है।
(३) सा वाचक शब्द है।
(४) खिल गया साधारण धर्म है।

## उपमा के भेद

उपमा के दो भेद होते हैं—

(१) पूर्णोपमा
(२) लुप्तोपमा

## (१) पूर्णोपमा

जब उपमेय, उपमान, वाचक शब्द और साधारण धर्म इन चारों का शब्दों में उल्लेख हो तब पूर्णोपमा होती है। यथा—

(१) मुख कमल जैसा सुन्दर है।

इस में—

| | |
|---|---|
| (१) मुख | उपमेय |
| (२) कमल | उपमान |
| (३) जैसा | वाचक शब्द |
| (४) सुन्दर | साधारण धर्म हैं। |

ये चारों शब्दों द्वारा बताये गये हैं इसलिये यहाँ पूर्णोपमा हुई।

(२) सागर सा गंभीर हृदय हो
गिरि सा ऊँचा हो जिसका मन।
ध्रुव[1] सा जिसका अटल लक्ष्य हो
दिनकर सा हो नियमित जीवन॥

इस में—

| | |
|---|---|
| (१) हृदय, मन, लक्ष्य, जीवन | उपमेय |
| (२) सागर, गिरि, ध्रुव, दिनकर | उपमान |
| (३) सा | वाचक शब्द |
| (४) गंभीर, ऊँचा, अटल, नियमित | साधारण धर्म हैं। |

चारों का शब्दों में उल्लेख होने से पूर्णोपमा हुई।

---

१ ध्रुव तारा।

( ३ ) लसित थी मुख मण्डल पै हँसी
विकच[1] पंकज ऊपर ज्यों कला[2]।

इस में—

| | |
|---|---|
| ( १ ) मुख मंडल और हँसी | उपमेय |
| ( २ ) पंकज और कला | उपमान |
| ( ३ ) ज्यों | वाचक शब्द |
| ( ४ ) लसित | साधारण धर्म है। |

चारों का शब्दों में उल्लेख है अत: पूर्णोपमा हुई।

( ४ ) सुनि सुरसरि[3] सम पावन बानी।
भई सनेह-विकल सब रानी॥

इसमें—

| | |
|---|---|
| ( १ ) बानी | उपमेय |
| ( २ ) सुरसरि | उपमान |
| ( ३ ) सम | वाचक शब्द |
| ( ४ ) पावन | साधारण धर्म है। |

चारों का शब्दों में उल्लेख होने से पूर्णोपमा हुई।

( ५ ) जो सृजि पालइ हरइ बहोरी[4]।
बाल केलि सम विधिगति[5] भोरी॥

यहाँ—

| | |
|---|---|
| ( १ ) विधिगति | उपमेय |
| ( २ ) बालकेलि | उपमान |
| ( ३ ) सम | वाचक शब्द |

१ खिला हुआ २ चन्द्रमा की कला ३ गंगा ४ फिर ५ खेल, क्रीड़ा ६ विधाता की लीला।

है

(४) गोरी
सरजना, पालना
और फिर हरना } साधारण धर्म है।

(६) पत्ते सा उड़ जाय तुम्हारे
वायुवेग में पड़ वह पामर[१]।

इसमें—

| | |
|---|---|
| (१) वह | उपमेय |
| (२) पत्ता | उपमान |
| (३) सा | वाचक शब्द |
| (४) उड़ जाय | साधारण धर्म है। |

(७) कोमल! कुसुम समान देह हा! हुई तप्त अंगार-मयी।

इसमें—

| | |
|---|---|
| (१) देह | उपमेय |
| (२) कुसुम | उपमान |
| (३) समान | वाचक शब्द |
| (४) कोमल | साधारण धर्म है। |

## (२) लुप्तोपमा

जब उपमेय, उपमान, वाचक शब्द और साधारण धर्म इन चारों में से किसी एक या दो या तीन का शब्द द्वारा उल्लेख न किया गया हो। यथा

(१) मुख कमल जैसा है।

यहाँ सुन्दर इस साधारण धर्म का लोप किया गया है अर्थात् शब्द द्वारा उसका उल्लेख नहीं किया गया अतः लुप्तोपमा हुई।

१ नीच।

## २—रूपक

जब एक वस्तु पर दूसरी वस्तु का आरोप किया जाय यानी एक वस्तु को दूसरी वस्तु बना दिया जाय वहाँ रूपक अलंकार होता है।

यथा—

( १ ) मुख कमल है।
( २ ) मुख-कमल।

इन उदाहरणों में मुख पर कमल का आरोप किया गया अर्थात् मुख को कमल का रूप दिया गया या यों कहिये कि मुख को कमल बना दिया गया है।

( ३ ) चरन-सरोज पखारन लागा।
यहाँ चरणों को कमल बनाया गया है।

( ४ ) मयंक है श्याम बिना कलंक का।
यहाँ श्याम को मयंक बनाया गया है।

( ५ ) उदित उदय गिरि मंच पर रघुवर बाल पतंग।
विकसे सन्त सरोज सब हरखे लोचन भृंग॥

यहाँ मंच को उदयाचल, श्रीरामचन्द्र को बाल-सूर्य, सन्तों को कमल और लोचनों को भ्रमर बनाकर रूपक बाँधा है।

( ६ ) हिम शृंगों को छोड़ रही हैं दिनकर की किरणें क्षण क्षण पर।
तिरती हैं वे घन नौका पर नभ सागर में विविध रूप धर॥

यहाँ मेघों को नौका और आकाश को सागर बनाया गया है।

## रूपक के भेद

रूपक के मुख्य तीन भेद होते हैं—

( १ ) सांग
( २ ) निरंग
( ३ ) परंपरित

### ( १ ) सांग

जब उपमेय पर उपमान का आरोप किया जाय और साथ ही उपमान के अंगों का भी उपमेय के अंगों पर आरोप किया जाय तो उसे सांग रूपक कहते हैं। अर्थात् जब उपमेय को उपमान बनाया जाय और उपमेय के अंगों को उपमान के अंग बनाया जाय वहां सांग रूपक होता है।

यथा—

(१) मुद[1] मंगल-मय सन्त-समाजू। जो जग जंगम[2] तीरथराजू[3] ॥
राम भगति जहँ सुरसरि धारा। सरसइ[4] ब्रह्म विचार प्रचारा ॥
विधिनिषेध-मय कलिमल हरणी। करम कथा रवि नंदिनि[5] वरणी ॥
हरिहर-कथा विराजत बेनी। सुनत सकल मुद मंगल देनी[6] ॥
बट[7] विस्वास अचल निज-धर्मा। तीरथ राज समाज सुकर्मा[8] ॥

यहां सन्त समाज को तीर्थराज प्रयाग बनाया गया है और प्रयाग के अङ्गों का रूपक भी बांधा गया है

यथा—

| | |
|---|---|
| तीर्थराज प्रयाग | सन्त-समाज |
| गंगा | रामभक्ति |
| सरस्वती | ब्रह्म का विचार |

१ मोद, आनंद २ चलने फिरने वाला ३ प्रयाग ४ सरस्वती नदी ५ यमुना ६ देनेवाली ७ अक्षयवट ( प्रयाग का ) ८ सत्कर्म करने वाले, सज्जन।

| | |
|---|---|
| यमुना | कर्म-कथा |
| त्रिवेणी | दरिद्र-कथा |
| अक्षय वट | विश्वास |

( ७ ) ऊधो, मेरा हृदयतल था एक उद्यान न्यारा।
शोभा देतीं अमित उसमें कल्पना क्यारियाँ थीं॥
प्यारे प्यारे कुसुम कितने भाव के थे अनेकों।
उत्साहों के विपुल विटपी[1] मुग्धकारी महा थे॥
लोनी-लोनी[2] नवल लतिका थीं अनेकों उमंगे।
सद्वाञ्छा के विहग उसमें मञ्जुभाषी बड़े थे॥
धीरे धीरे मधुर हिलतीं वासना वेलियाँ थीं।
प्यारी आशा पवन जब थी डोलती स्निग्ध होके॥

यहा हृदय के साथ उद्यान का पूरा रूपक बाँधा गया है, यथा—

| | |
|---|---|
| उद्यान | हृदय |
| क्यारियाँ | कल्पनायें |
| कुसुम | हृदय के विविध भाव |
| वृक्ष | उत्साह |
| लतिकायें | उमगें |
| पक्षी | सद्वञ्छायें (सदभिलाषायें) |
| वेलें | वासनायें |
| पवन | आशा |

( ६ ) निर्वासित थे राम, राज्य था कानन में भी।
सच ही है श्रीमान भोगते सुख वन में भी॥

---

१ पेड़ २ सुन्दर।

## (२) निरंग

जब केवल उपमान का आरोप उपमेय पर किया जाय और उपमान के अंगों का आरोप उपमेय के अंगों पर न किया जाय।

यथा—

(१) चरन कमल मृदु मंजु तुम्हारे।
यहाँ चरणों पर कमलों का आरोप किया गया पर कमलों के अंगों का आरोप नहीं किया गया।

(२) अभिमन्यु रूपी रत्न सहसा जो हमारा खो गया।
यहाँ अभिमन्यु को रत्न बनाया है।

(३) बेसुरी भले ही रहे मेरी उर वीणा सदा
इसको उसीका अनुराग राग गाता है।
यहाँ उर पर वीणा का आरोप किया गया है।
खोलकर अगणित तारक नयन निज
देखता नभस्थल सदैव तेरी ओर है।
यहाँ तारों को आकाश के नेत्र बनाया गया है।

## (३) परंपरित रूपक

में ... होते हैं एक गौण और दू
... कारण या आधार गौण
... ना है।
... है

(५) प्रात प्रातकृत करि रघुराई । तीरथ-राज दीख प्रभु जाई ॥
सचिव सत्य, श्रद्धा प्रियनारी । माधव[1] सरिस मीत हितकारी ॥
सेन सकल तीरथ बरबीरा । कलुष अनीक[2] दलन रनधीरा ॥
संगम[3] सिंहासन सुठि सोहा । छत्र अछयवट मुनिमन मोहा ॥
चंवर जमुन अरु गंग-तरंगा । देखि होहिं दुख-दारिद भंगा ॥

यहाँ राजा का रूपक तीर्थराज प्रयाग के साथ बाँधा गया है, यथा—

| | |
|---|---|
| राजा | तीर्थराज प्रयाग |
| मन्त्री | सत्य |
| रानी | श्रद्धा |
| मित्र | विष्णु |
| सेना | तीर्थस्थान |
| शत्रु | पाप |
| सिंहासन | त्रिवेणी का संगम |
| छत्र | अक्षयवट |
| चमर | गंगा और यमुना की तरंगें |

(६) बरषा रितु रघुपति भगति तुलसी सालि[4] सुदास ।
राम-नाम बर बरन[5] जुग सावन-भादौं मास ॥

यहाँ वर्षा का रूपक रामभक्ति के साथ बाँधा गया है ।
यथा—

| | |
|---|---|
| वर्षा | रामभक्ति |
| धान | तुलसी जैसे रामभक्ति |
| सावन-भादों | 'राम' ये दो अक्षर । |

१ विष्णु २ सेना ३ गंगा यमुना व सरस्वती का संगम स्थान ४ शालि धान ५ वर्ण ।

## (२) निरंग

जब केवल उपमान का आरोप उपमेय पर किया जाय और उपमान के अंगों का आरोप उपमेय के अंगों पर न किया जाय।

यथा—

(१) चरन कमल मृदु मंजु तुम्हारे।
यहाँ चरणों पर कमलों का आरोप किया गया पर कमलों के अंगों का आरोप नहीं किया गया।

(२) अभिमन्यु रूपी रत्न सहसा जो हमारा खो गया।
यहाँ अभिमन्यु को रत्न बनाया है।

(३) बेसुरी भले ही रहे मेरी उर वीणा सदा
उसको उसीका अनुराग राग गाता है।
यहाँ उर पर वीणा का आरोप किया गया है।

(४) खोलकर अगणित तारक नयन निज
देखता नभस्थल सदैव तेरी ओर है।
यहाँ तारों को आकाश के नेत्र बनाया गया है।

## (३) परंपरित रूपक

परंपरित में दो रूपक होते हैं एक गौण और दूसरा प्रधान। प्रधान रूपक का कारण या आधार गौण रूपक होता है जो पहले किया जाता है।

यथा—

(१) आशा मेरे हृदय मरू[१] की मंजु मन्दाकिनी[२] है

१ हृदयरूपी मरुभूमि २ गंगानदी।

यहाँ दो रूपक हैं एक हृदय और मरु का तथा दूसरा आश
और मन्दाकिनी का। दूसरा रूपक प्रधान है पर आशा को
मन्दाकिनी इसलिये बनाया है कि पहले हृदय को मरु बना
चुके थे। इसलिये इस रूपक का कारण एक गौण रूपक
(हृदय और मरु का) है।

(२) रविकुल कैरव[1] विधु रघुनायक।

यहाँ दो रूपक हैं। रविकुल को कैरव और रघुनायक को
विधु बनाया गया है। पर रघुनायक को विधु इसलिये बनाय
है कि पहले रविकुल को कैरव बना चुके थे अत प्रधा
रूपक (रघुनायक और विधु का) कारण गौण रूपक (रविकु
और कैरव का) है।

(३) किसके मनोज्ञ मुख-चन्द्र को निहारकर
मेरा उर सागर है सदैव है उछलता।

पहले मुख को चन्द्र बनाया इसलिये फिर उर को साग
बनाया। उर सागर यह प्रधान रूपक है जिसका कारण मुख
चन्द्र यह गौण रूपक है।

---

[1] कुमुदिनी।

## ३—उल्लेख

उल्लेख में किसी वस्तु का अनेक प्रकार से वर्णन किया जाता है।

इसके दो भेद होते हैं—

(१) प्रथम उल्लेख—

जब अनेक व्यक्ति किसी वस्तु को अनेक प्रकार से देखें, सुनें, समझें या वर्णन करें।

(२) द्वितीय उल्लेख—

जब एक व्यक्ति किसी वस्तु का अनेक प्रकार से वर्णन करे।

### प्रथम उल्लेख

अनेक व्यक्ति द्वारा

#### उदाहरण

(१) जिनके रही भावना जैसी।
प्रभु मूरति देखी तिन्ह तैसी॥
विदुषन[१] प्रभु बिराट-मय दीसा।
बहु मुख कर पगु लोचन सीसा॥
जोगिन्ह परम-तत्व-मय भासा।
शांत शुद्ध मन सहज प्रकासा॥
हरि भगतन देखेउ दोउ भ्राता।
इष्टदेव सम सब सुखदाता॥
देखहिं भूप महारन धीरा।
मनहु वीर-रस धरे सरीरा॥

१. विद्वानों को।

रहे असुर छल-छोनिप-भेखा[१] ।
तिन्ह प्रभु प्रगट काल सम देखा ॥
पुर-वासिन्ह देखेउ दुहुँ भाई ।
नर-भूखन लोचन-सुखदाई ॥
सहित विदेह[२] विलोकहिं रानी ।
सिसु सम प्रीति न जाय बखानी ॥
जेहि विधि रहा जाहि जस भाऊ[३] ।
तेहि तस देखेउ कोसल राऊ ॥

श्रीरामचन्द्र लक्ष्मण के साथ जनक के धनुषयज्ञ में पधारे तो वहाँ भिन्न भिन्न लोगों ने उन्हें भिन्न भिन्न प्रकार से देखा जैसा कि ऊपर बताया गया है। अनेक व्यक्तियों ने अनेक प्रकार से देखा अत प्रथम उल्लेख है।

(२) उस काल नन्दलाल को " "मल्लों ने मल्ल माना, राजाओं ने राजा जाना, देवताओं ने अपना प्रभु बूझा, ग्वाल वालों ने सखा, नन्द उपनन्द ने बालक समझा, औ पुर की युवतियों ने रूप-निधान और कंसादिक राक्षसों ने काल समान देखा। —( प्रेमसागर अध्याय ४४ )

यहाँ एक श्रीकृष्ण को अनेक लोगों ने अनेक प्रकार से देखा या समझा अत. यहाँ भी प्रथम उल्लेख है।

(३) कविजन कल्पद्रुम कहैं ग्यानी ग्यान समुद्र ।
दुर्जन के गन कहत हैं भावसिंह रनरुद्र ॥

यहाँ एक भावसिंह को कवि, ज्ञानी, दुर्जन ये अनेक लोग अनेक प्रकार से वर्णित करते हैं।

---

१ राजाओं का कपट वेश बनाए हुए २ जनक ३ भावना।

## द्वितीय उल्लेख

### एक व्यक्ति द्वारा

### उदाहरण

(१) यों थे कलाकर[1] दिखा कहते बिहारी[2] ।
है स्वर्ण-मेरु[3] यह मेदिनि[4]-माधुरी का ॥
है कल्प पादप यह अनूपमताटवी[5] का ।
आनन्द-अम्बुधि -विचित्र-महामणी है ॥
है ज्योति आकर, पयोधर[7] है सुधा का ।
शोभा निकेत प्रिय वल्लभ है निशा का ।
है भाल का प्रकृति के अभिराम भूषा[8] ।
सर्वस्व है परम रूपवती कला का ॥

यहाँ एक ही चन्द्रमा का श्रीकृष्ण ने अनेक प्रकार से वर्णन किया है ।

(२) यह मेरी गोदी की शोभा सुख सुहाग की है लाली ।
शाही शान भिखारिन की है मनाकामना मतवाली ॥
दीपशिखा है अन्धेरे की घनी घटा की उजियाली ।
ऊषा है यह कमल भृङ्ग की है पतझड़ की हरियाली ॥

यहाँ एक बालिका का उसकी माता द्वारा अनेक प्रकार से वर्णन किया गया है ।

---

१ चन्द्रमा २ श्रीकृष्ण ३ मेरु पर्वत जो सोने का है ४ पृ[illegible]
५ अनुपमता रूपी वनस्थली का ६ समुद्र का ७ मेघ ८ भूषण ।

## ४—भ्रान्तिमान

किसी वस्तु को दूसरी वस्तु समझ लेना भ्रांति कहलाता है। जहाँ किसी प्रकार के सादृश्य के कारण उपमेय को उपमान समझ लिया जाय वहाँ भ्रान्तिमान् अलंकार होता है। इसमें देखने वाले को धोखा या भ्रम हो जाता है।

### उदाहरण

(१) जो जेहि मन भावै सो लेहीं।
मणि मुख मेलि डार कपि देहीं॥

वानर मणियों को फल समझ कर उनको खाने के लिए मुख में डाल लेते हैं। फिर कड़ा लगने पर उगल देते हैं। यहाँ मणि में फल का भ्रम हुआ इससे भ्रान्तिमान अलंकार हुआ।

(२) पेशी समझ माणिक्य का वह विहग देखो ले चला।

यहाँ पक्षी को माणिक में रुधिर से सनी माँस-पेशी का भ्रम हुआ ( माणिक लाल रंग की मणि होती है )।

(३) वेसर मोती-दुति झलक, परी अधर पर आन।
पट पोंछति चूनो समझि, नारी निपट अयान॥

किसी स्त्री के होठों पर नाक में पहने हुए वेसर के मोती की श्वेत झलक पड़ रही है। उस श्वेत झलक को वह चूना समझती है और अधरों पर कपड़ा रगड़कर पोंछने की कोशिश करती है। यहाँ मोती की आभा में चूने का भ्रम हुआ।

(४) समुझि तुमहिं घनश्याम हरि, नाचि उठे वन मोर।

घनश्याम श्रीकृष्ण को देखकर मोरों को सजल बादलों की भ्रान्ति हुई और वे नाचने लगे।

हैं, या अश्विनी कुमार हैं, या काम और वसन्त हैं या हरि और हर हैं।

जहाँ पहले सन्देह हो और पीछे किसी कारण से मिट जाय वहाँ पर भी सन्देह अलंकार होता है।
यथा—

घनच्युत चपला कै लता, ससय भयो निहारि।
दीरघ सासनि देखि कपि, किय सीता निरधारि॥

## ६—उत्प्रेक्षा

उत्प्रेक्षा में एक वस्तु में अन्य वस्तु की सभावना की जाती है अर्थात् एक वस्तु को अन्य वस्तु मान लिया जाता है। यथा—

( १ ) नेत्र मानो कमल हैं।

नेत्र वास्तव में कमल नहीं हैं किन्तु मान लिया गया है कि वे कमल हैं। दोनों वस्तुओं में कोई समान धर्म होने के कारण ऐसी सभावना की जाती है। सभावना करने के लिये कुछ शब्दों का प्रयोग किया जाता है जो उत्प्रेक्षा के वाचक शब्द कहे जाते हैं, यथा—मानो, मनो, मनु मनहुँ, जानो, जनु सा इत्यादि।

( २ ) आनन अनूप मानो फुल्ल जलजात है।

यहाँ पर आनन (मुख) में फूले हुए कमल की सभावना की गई है अर्थात् आनन को कमल माना गया है क्योंकि वह फूले कमल जैसा ही सुन्दर है।

( ३ ) नाना-रगी जलद नभ मे दीखते हैं अनूठे।
योद्धा मानो विविध रग के वस्त्र धारे हुए हैं॥

यहाँ अनेक रग के मेघों में अनेक रग के वस्त्र पहने हुए योद्धाओं की कल्पना की गई है।

( ४ ) कहती हुई यों उत्तरा के नेत्र जल से भर गये।
हिम के कणों से पूर्ण मानो होगये पकज नये॥

यहाँ आँसुओं से भरे हुए उत्तरा के नेत्रों में ओसकण युक्त पंकज की सभावना की गई है।

## (३) फलोत्प्रेक्षा

फलोत्प्रेक्षा में अफल में फल की संभावना की जाती है अर्थात् जो फल या उद्देश्य नहीं होता उसको फल या उद्देश्य मान लिया जाता है।

(१) तुअ[1] पद समता को कमल जल सेवत इक पाँय[2]।

मानो तुम्हारे चरणों की समता प्राप्त करने को कमल जलमें एक पैर ( कमल-नाल ) पर खड़ा हो कर तपस्या कर रहा है

कमल जल में एक पैर यानी कमल नाल पर खड़ा रहता है पर इस उद्देश्य से नहीं कि चरणों की समता प्राप्त करे। चरणों की समता प्राप्त करना उसका उद्देश्य नहीं है यानी वह इस फल को ध्यान में रख कर खड़ा होने का कार्य नहीं करता। इस फल की आकांक्षा न होने पर भी इसकी संभावना की गई है। अत यहाँ फलोत्प्रेक्षा है।

(२) रोज अन्हात[3] है छीरधि में[4] ससि
तो मुख की समता लहिवे को।

चन्द्रमा सदा क्षीर सागर में मग्न होता है पर उसका उद्देश्य यह नहीं होता कि मुख की समता प्राप्त करे। इस फल की कामना वह नहीं करता। पर यहां माना गया कि वह इसी फल की कामना करके ऐसा करता है। इस प्रकार यहाँ अफल को फल माना है जिससे फलोत्प्रेक्षा हुई।

---

नोट—फलोत्प्रेक्षा और हेतूत्प्रेक्षा में अन्तर—

प्रश्न करो कि किस फल की कामना से कार्य किया जाना माना गया है यदि उत्तर मिले तो फलोत्प्रेक्षा समझो नहीं-तो हेतूत्प्रेक्षा।

---

१—तुअ=तेरे २ पग=पैर से ३ नहाना है ४ क्षीर

क्षीर सागर की, चद्दर में फेन की और श्रीकृष्ण के मुख में चन्द्रमा की सभावना की गई है। (नोट—देवताओं ने समुद्र मथा था तब चन्द्रमा, उसमें से निकला)।

विशेष उदाहरणों के लिये पीछे उत्प्रेक्षा शीर्षक के नीचे देखो।

## (२) हेतूत्प्रेक्षा

हेतूत्प्रेक्षा में अहेतु में हेतु की सभावना की जाती है अर्थात् जो हेतु नहीं है उसे हेतु मान लिया जाता है।

(१) अरुण भये कोमल चरण भुवि चलिवे ते मानु।

कोमल चरण मानो पृथ्वी पर चलने से रक्तवर्ण हो गये यहाँ चरणो के लाल होने का हेतु पृथ्वी पर चलना माना गया है यद्यपि यह हेतु नहीं है क्योंकि पृथ्वी पर चलने से चरण लाल नहीं हुए वे स्वभावत: ही लाल थे।

(२) मुख सम नहि याते मनो चन्दहि छाया छाय।

चन्द्रमा मुख के समान नहीं है मानो इसीलिये उसको कालिमा छाये रहती है।

कालिमा चन्द्रमा को इसलिये नहीं छाये रहती कि वह मुख के समान नहीं है किन्तु यह एक स्वाभाविक बात है। फिर भी कालिमा के छाई रहने का कारण यह बताया गया है कि वह मुख के समान नहीं है। इस प्रकार यहाँ अहेतु को हेतु मान लिया है।

(३) मुख सम नहिं याते कमल मनु जल रह्यो छिपाइ।

कमल जल में जाकर छिप गया इसका कारण यह नहीं है कि वह मुख के समान नहीं होने के कारण लज्जित हो रहा था फिर भी इसको कारण माना गया है। इस प्रकार यहाँ अहेतु में हेतु की सम्भना की गई है।

## (३) फलोत्प्रेक्षा

फलोत्प्रेक्षा में अफल में फल की संभावना की जाती है अर्थात् जो फल या उद्देश्य नहीं होता उसको फल या उद्देश्य मान लिया जाता है।

(१) तुअ[1] पद समता को कमल जल सेवत इक पॉय[2]।

मानो तुम्हारे चरणों की समता प्राप्त करने को कमल जलमें एक पैर ( कमल-नाल ) पर खड़ा हो कर तपस्या कर रहा है

कमल जल में एक पैर यानी कमल नाल पर खड़ा रहता है पर इस उद्देश्य से नहीं कि चरणों की समता प्राप्त करे। चरणों की समता प्राप्त करना उसका उद्देश्य नहीं है यानी वह इस फल को ध्यान में रख कर खड़ा होने का कार्य नहीं करता। इस फल की आकांक्षा न होने पर भी इसकी संभावना की गई है। अतः यहाँ फलोत्प्रेक्षा है।

(२) रोज अन्हात[3] है छीरधि में[4] ससि
तो मुख का समता लहिबे को।

चन्द्रमा सदा क्षीर सागर में मग्न होता है पर उसका उद्देश्य यह नहीं होता कि मुख की समता प्राप्त करे। इस फल की कामना वह नहीं करता। पर यहा माना गया कि वह इसी फल की कामना करके ऐसा करता है। इस प्रकार यहाँ अफल को फल माना है जिससे फलोत्प्रेक्षा हुई।

---

नोट—फलोत्प्रेक्षा और हेतूत्प्रेक्षा में अन्तर—

प्रश्न करो कि किस फल की कामना से कार्य किया जाना माना गया है यदि उत्तर मिले तो फलोत्प्रेक्षा समझो नहीं तो हेतूत्प्रेक्षा।

---

१—तुअ=तेरे २ पाय=पैर से ३ नहाता है ४ क्षीर सागर में।

## ७—दृष्टान्त

दृष्टान्त में पहले एक बात कह करके फिर उससे मिलती जुलती एक दूसरी बात पहली बात के उदाहरण के रूप में कही जाती है।

### उदाहरण

(१) सिव औरंगहि जिति सकै, और न राजा राव।
हस्थि-मत्थ पर सिंह बिनु, आन[1] न घालै[2] घाव॥

यहाँ पहले एक बात कही गई कि शिवाजी ही औरंगजेब को जीत सकते हैं अन्य राजा राव नहीं। फिर उदाहरण के रूप में एक दूसरी बात कही गई जो पहली बात से मिलती जुलती है कि सिंह के अतिरिक्त और कोई हाथी के माथे पर घाव नहीं कर सकता। दोनों वाक्यों में साधारण धर्म एक न होते हुए भी कुछ समानता है।

(२) काह कामरी[3] पामरी[4] जाड[5] गये से काज।
रहिमन भूख बुताइये कैस्यौ मिलै अनाज॥

प्रथम पंक्ति में एक बात कह कर दूसरी पंक्ति में उससे मिलती जुलती दूसरी बात उदाहरण के रूप में कही गई है।

(३) पगीं प्रेम नंदलाल के, हमें न भावत जोग[6]।
मधुप! राजपद पाइकै, भीख न माँगत लोग॥

(४) निरखि रूप नन्दलाल को, दृगनि रुचै नहिं आन।
तजि पियूख[7] कोउ करत, कटु औषधि को पान॥

---

१ अन्य २ करता है ३ कम्बल ४ मलमल का कपड़ा ५ जाड़ा ६ योगसाधना ७ पीयूष—अमृत।

है। भजन करने पर भी किसी की जन्म जन्म की देह को नष्ट कर देना यह निन्दा जान पड़ती है पर वास्तव में स्तुति है कि मोक्ष कर देते हैं।

## द्वितीय भेद

( १ ) अहो मुनीश महा भट मानी।

यहाँ परशुरामजी की मुनीश और महाभट कहकर प्रशंसा की गई है पर वास्तव में निन्दा ज्ञात होती है।

( २ ) है निष्काम न दूसरो, तव समान जग माँय।
मुक्तमाल[1] हरि नाम की, कठ करै कबु[2] नाँय॥

हरिनाम रूपी मोतियों की मालाको भी दूर रखता है अतएव तू बड़ा निष्काम और निर्लोभ है यह प्रशंसा जान पड़ती है पर वास्तव में निन्दा है कि तू हरिनाम नहीं भजता अतएव तू नीच है।

( ३ ) सेमर तू बड़भाग है, कहा सराहो जाइ।
पक्षी करि फलआस तोहि, निस दिन सेवत आइ॥

यहाँ बड़भागी कह कर सेमर की प्रशंसा की गई है पर वास्तव में निन्दा है कि वह मन्दभागी है कि पक्षी फल की आशा से आते हैं और वह उनको निराश लौटाता है।

नोट—सेमल के बड़े बड़े लाल लाल फूल होते हैं जो बाहर से सुन्दर दीखते हैं पर उनके अन्दर रुई सी रहती है। पक्षी उनको फल समझ कर पास आते हैं पर निराश होते हैं।

---

[1] मुक्ताओं की माला। [2] कभी।

## ८—व्याज-स्तुति

जहाँ देखने में निन्दा पर वास्तव में स्तुति हो या देखने में स्तुति पर वास्तव में निन्दा हो वहाँ व्याजस्तुति अलकार होता है। इसके दो भेद होते हैं—

(१) देखने में निन्दा पर वास्तव में स्तुति अर्थात् व्याज स्तुति और

(२) देखने में स्तुति पर वास्तव में निन्दा अर्थात् व्याज-निन्दा।

### प्रथम भेद

(१) जमुना तू अविवेकिनी, कहा कहौं तव ढग।
पापिन सों निज बन्धु[1] को, मान करावति भग॥

यमुना में स्नान करने से पापी भी तर जाते हैं और उनको यम (ये यमुना के भाई होते हैं) का डर नहीं रहता। इस दोहे में जान तो ऐसा पड़ता है कि यमुना की निन्दा की गई है पर वास्तव में उसकी प्रशसा है कि यमुना पापियों को भी तार देती है और उनको नरक नहीं देखना पड़ता।

(२) मन क्रम[2] वचनों से अर्चना जो तुम्हारी।
निस दिन करते हैं श्याम तू हा! उन्हीं की॥
जनम जनम की है देह को छीन लेता।
अयि नटवर, तेरे ढग ये हैं न अच्छे॥

भगवान् की अर्चना से जन्म जन्मों का आवागमन मिटकर मोक्ष मिल जाता है और हमारा भौतिक शरीर नष्ट हो जाता

१ यमुना के भाई यमराज २ कर्म।

५—निम्नलिखित उदाहरणों में साधारण धर्म बताओ।
(अध्यापक कई उपमा के उदाहरण लिखा दें)

६—लुप्तोपमा किसे कहते हैं? अपनी पाठ्य पुस्तक से दो उदाहरण दो।

## अभ्यास ३

१—भ्रान्ति और सन्देह का अन्तर बतलाओं।
२—उल्लेख के दोनों भेदों में क्या अन्तर है?
३—उत्प्रेक्षा के पाँच अपने उदाहरण दो।
४—हेतुत्प्रेक्षा और फलोत्प्रेक्षा में क्या अन्तर है?
५—दृष्टान्त के दो उदाहरण बताओ।
६—समुद्र या बबूल की व्याज निन्दा करो।
७—साग रूपक क्या है? उदाहरण पूर्वक समझाओ।
८—निम्नलिखित अवस्थाओं में क्या अलकार होंगे?

(क) एक वस्तु में दूसरी वस्तु का धोखा हो जाय।
(ख) इस प्रकार स्तुति की जाय कि शब्दों से निन्दा जान पड़े।
(ग) जो हेतु नहीं हो उसे हेतु मान लिया जाय।
(घ) एक शब्द तीन बार उसी अर्थ में आये।
(ङ) समस्त वाक्य में दो अर्थ निकलें।
(च) एक ही अक्षर अनेक बार आये।

९—इन पद्यों या वाक्यों में कौन कौन से अलकार हैं—
(अध्यापक कई वाक्य प्रत्येक बारी को लिखा दें और अगली बारी पर उत्तर कक्षा में सुनें)।

## अभ्यास १

१—अनुप्रास किसे कहते हैं ? उदाहरण दो ।

२—अनुप्रास के कितने भेद होते हैं ? अपनी पाठ्य पुस्तक में से प्रत्येक भेद के तीन तीन उदाहरण दो ।

३—अनुप्रास और यमक में क्या अन्तर है ? उदाहरण देकर समझाओ ।

४—लाटानुप्रास और यमक का अन्तर बतलाओ । प्रत्येक का एक एक उदाहरण दो ।

५—श्लेष किसको कहते हैं ? श्लेष के चार उदाहरण अपनी पढ़ी हुई पुस्तकों में से उद्धृत करो ।

६—श्लेष और यमक का अन्तर स्पष्ट करो ।

७—वर्णानुप्रास और शब्दानुप्रास किसे कहते हैं ? शब्दानुप्रास कौन कौन से हैं ?

## अभ्यास २

१—उपमा की परिभाषा करो और तीन उदाहरण दो ।

२—उपमेय और उपमान में क्या अन्तर है ? निम्नलिखित उदाहरणों में उपमेय उपमान बतलाओ—

(अध्यापक अपनी ओर से कई पद्य विद्यार्थियों को लिखा दें)।

३—प्रश्न २ के जिन उदाहरणों में साधारण धर्म नहीं है वहाँ कौन सी साधारण धर्म होना चाहिये ?

४—उपमा, उत्प्रेक्षा, और सन्देह के वाचक शब्द बतलाओ ।

१—निम्नलिखित उदाहरणों में साधारण धर्म बताओ।
(अध्यापक कई उपमा के उदाहरण लिखा दें)

२—लुप्तोपमा किसे कहते हैं? अपनी पाठ्य-पुस्तक से दो उदाहरण दो।

## अभ्यास ३

१—भ्रान्ति और सन्देह का अन्तर बतलाओ।
२—उल्लेख के दोनों भेदों में क्या अन्तर है?
३—उत्प्रेक्षा के पाँच अपने उदाहरण दो।
४—हेतूत्प्रेक्षा और फलोत्प्रेक्षा में क्या अन्तर है?
५—दृष्टान्त के दो उदाहरण बताओ।
६—समुद्र या बबूल की व्याज निन्दा करो।
७—सांग रूपक क्या है? उदाहरण पूर्वक समझाओ।
८—निम्नलिखित अवस्थाओं में क्या अलंकार होंगे?

(क) एक वस्तु में दूसरी वस्तु का धोखा हो जाय।
(ख) इस प्रकार स्तुति की जाय कि शब्दों से निन्दा जान पड़े।
(ग) जो हेतु नहीं हो उसे हेतु मान लिया जाय।
(घ) एक शब्द तीन बार उसी अर्थ में आवे।
(ङ) समस्त वाक्य के दो अर्थ निकलें।
(च) एक ही अक्षर अनेक बार आवे।

९—इन पद्यों या वाक्यों में कौन कौन से अलंकार हैं—
(अध्यापक कई वाक्य प्रत्येक बारी को लिखा दें और अगली बारी पर उत्तर कक्षा में सुनें)।

# परिशिष्ट

## प्रथमा परीक्षा के अतिरिक्त अलंकार

### १ अतिशयोक्ति

जब कोई बात लोक-सीमा को उल्लघन करके कही जाय। इसके सात भेद होते है—

#### (१) सम्बन्धातिशयोक्ति

जब सम्बन्ध न होने पर भी सम्बन्ध दिखाया जाय अर्थात् अयोग्य में योग्यता बताई जाय।

> फबि[1] फहरहिं अति उच्च निसाना[2] ।
> जिन मह अटकहिं बिबुध[3] विमाना ॥

झंडों में देवताओं के विमानों तक ऊचा उड़ने की योग्यता नहीं है फिर भी उनमें इस योग्यता का होना कहा गया। झंडे और विमानों का सम्बन्ध न होने पर भी दोनों का सम्बन्ध होना कहा गया कि झंडे विमानों में अकटते हैं।

#### (२) असम्बन्धातिशयोक्ति

जब सम्बन्ध होने पर भी सम्बन्ध न बताया जाय अर्थात् योग्य में अयोग्यता बताई जाय।

> जेहि वर वाजि[4] राम असवारा।
> तेहि शारदा न बरणै पारा[5] ॥

शारदा में राम के घोड़ेका वर्णन कर सकने की योग्यता है पर फिर भी उसमें इसका अभाव बताया गया। शारदा और घोड़े

---

१ शोभित २ झंडे ३ देवता ४ घोड़ा ५ वरण सकी।

के वर्णन का सम्बन्ध है फिर भी सम्बन्ध को अस्वीकार किया गया है।

अति सुन्दर लखि सिय मुख तेरो।
आदर हम न करहिं ससि केरो[1]॥

चन्द्रमा में मुख की समानता करने की योग्यता है पर उसको अस्वीकार किया गया है।

( ३ ) अक्रमातिशयोक्ति

जब कारण और कार्य का एक साथ होना कहा जाय।

बाणन के साथ छूटे प्राण दनुजन[2] के।

बाणों का छूटना कारण है जिससे प्राण छूटना कार्य होता है। पहले कारण होगा और फिर कार्य, पर यहाँ पर दोनों का एक साथ होना कहा गया।

( ४ ) चपलातिशयोक्ति

जब कारण के देखते, सुनते, या मालूम होते, ही कार्य हो जाय।

जब सिव तीसर नैन उघारा।
चितवत[3] काम[4] भयउ जरि[5] छारा[6]॥

शिव नयन—कारण। जलना कार्य।
कारण के दिखाई देते ही कार्य होगया।

( ५ ) अत्यन्तातिशयोक्ति

जब कारण के पहले कार्य हो जाय।

हनूमान के पूछ में, लगन न पाई आग।
लंका सिगरो[7] जर गई, गये निसाचर भाग॥

---

१ का २ दैत्योंके ३ देखते ही ४ कामदेव ५ जलकर ६ राख ७ सारी।

